आ प्रमाणे अर्ध-मागधीमां मागधी भाषानी केटली एक विशेषताओ समाएली छे, अर्थात् तेनी सघळी विशेषताओनो समावेश थयेलो नथी माटे तेने अर्ध-मागधी कहेवामां आवे छे एवो खुलासो "अर्ध-मागधी" नी व्याख्या आपतां समवायांग ( पृष्ठ ६८ ) अने उवासगदसांग, ( पृ. ४६ ) उपरनी तेमनी टीकामां अभयदेवे आपेली छे ( पिश्चेल प्राकृत व्या. १७ ).

काव्योनी भाषा गद्यात्मक लेखोनी भाषाथी थोडी घणी विभिन्न जोवामां आवे छे. उदाहरणार्थ एकारान्त प्रथमा एक वचनने स्थाने घणी वखत ओकारान्त प्रथमा एक वचन जोवामां आवे छे. अर्ध-मागधी रूप 'मिलक्खु' ( सं० म्लेच्छ ) मात्र गद्यमांज जोवामां आवे छे; परन्तु काव्यमां अन्य प्राकृत भाषाओ प्रमाणे 'मेच्छ' रूप आपवामां आवेल छे. गद्य अने पद्यनी भाषामांनां तफावतोमांना केटला एकनुं कारण एवुं बताववामां आवे छे, के मूळ संस्कृत गद्य पद्यादिनुं प्राकृत भाषान्तर थयेलुं होवाथी आ तफावतो उद्भवेला छे।

काव्य ग्रन्थोमां महाराष्ट्री प्राकृतनी पण केटली एक विशेषताओ जोवामां आवे छे अने तेथी आ ग्रन्थोनी भाषाने महाराष्ट्री अने मागधीनुं मिश्रण पण कहेवामां आवेल छे. अर्वाचीन जैन ग्रन्थो अर्ध-मागधीथी थोडे अंशे मिश्रित महाराष्ट्रीना एक रूपान्तरमां लखाएला छे. भाषाना थयेला आ रूपान्तर ऊपरथी आपणे अनुमानी शकीए के ते समये जैन धर्मनो नैर्ऋत कोण ( दक्षिण पश्चिम दिशा ) तरफ प्रचार थयेलो होवो जोइए।

अर्ध-मागधीनुं मूळ उद्भव स्थान कयुं ? भरते रचेल कहेवामां आवता काव्यशास्त्र विषयक अतिप्राचीन प्रन्थमां अर्ध-मागधीने सात भाषाओमांनी एक गणवामां आवी छे; आ सातमांनी बाकीनी छ आ प्रमाणे छे.—मागधी, आवन्ती, प्राच्य, सुरसेनी, बाह्लीक अने दाक्षिणात्य ( १७, ४८ ).

उपरोक्त ग्रंथकारनुं कहेवुं एम पण छे, के नाटकोमां आ भाषा, नोकरो, रजपुतो अने व्यापारीओ वापरे छे परन्तु नाटकोनी हस्तलिखित प्रतोमां ऊपर आपेलो नियम पळाएलो जोवामां आवतो नथी. मुद्राराक्षस नामक नाटकमां जीवसिद्धि नामनो साधु अने प्रबोधचन्द्रोदयमां क्षपणक, मागधी भाषा, वापरे छे एम बताववामां आवेल छे।

तो पण मध्य एशियामां मळी आवेलां अश्वघोषकृत कहेवातां केटलां एक अपूर्ण बौद्ध नाटकोमांना केटलां एक संदर्भो प्राचीन अर्ध-मागधी भाषामां छे एवुं ते नाटकोना विद्वान् संपादक प्रोफेसर ल्युडर्सनुं मानवुं छे।

अशोकना दक्षिणना शिलालेखोनी भाषामां एकारान्त प्रथमा एक वचन तेमज 'स' अने 'र' वर्णनो समावेश जोवामां आवे छे.

अशोकनी पूर्वतरफनी भाषामां 'र' ने स्थाने 'ल' जोवामां आवे छे. उदाहरण—लाजा—राजा; अने आ ऊपरथी आपणे अनुमानी शकीए के मौर्य समयमां पटणानी भाषा अर्ध-मागधी न होती.

जे भाषाने आपणे अर्ध-मागधी कहीए छीए ते भाषा बराबर कये स्थळे अने कये समये

उद्‌भवी आ प्रश्ननो हजु निर्णय थयेलो नथी. तेनुं मूळ उत्पत्तिस्थान प्राचीन मगधदेशना पश्चिम भागथी अथवा नैऋत ( दक्षिण-पश्चिम ) भागथी बहु दूर न होतुं एवी मान्यता संभवित जणाय छे।

मौर्य सार्वभौम राजाओना समयमां पूर्व तरफनी पटणानी भाषा पश्चिम तरफ फेलाती गई; पछी तेनो फेलाव मात्र राजमहेलोमां अने बजारोमांज थयेलो होय अने गामडाओमां न थयेलो होय।

ज्यारे मौर्यवंशी राज्यनी पडती थई त्यारे कदाचित् आ पूर्वनी भाषानो उपयोग कम थई गयो होय. ज्यारे पाछला समयमां सार्वभौम सत्तानुं केन्द्र पश्चिम तरफ थयुं त्यारे प्राकृत भाषानुं शौरसेनी स्वरूप गंगानदीनी आसपासना प्रदेशोमां वधारे वधारे प्रचलित थयुं होय ए स्वाभाविक छे. आ प्रमाणे भाषानां मुख्य रूपान्तरोनी एक प्रदेशमांथी बीजा प्रदेशमां थयेली गतिओने लीधे भाषाना अमुक रूपान्तरनुं स्थान निश्चित करवुं ए, ( जोके ते समयना लेखको क्वचित्‌ज तारीखनो निर्देश करे छे ) लेखकोए बराबर तारीखनो निर्देश करेलो होय तो पण सुसाध्य नथी।

परंपराए चाली आवती दन्तकथा उपरथी आपणे जाणी शकीए छीए के महावीरे अर्ध-मागधीमां उपदेश कर्यो हतो. तेज प्रमाणे दन्तकथा द्वारा आपणे जाणवा पामीए छइए के गौतम बुद्धे मागधीमां उपदेश कर्यो हतो ( जो के गौत्तमबुद्धनो उपदेश मागधीमां लखायेलो नथी परन्तु पालीमां लखायेलो छे ) परन्तु बन्ने समकालीन हता अने एकज प्रदेशमां रहेता हता एवुं वर्णन करवामां आवे छे।

जो बन्ने धर्मोपदेशकोए एकज भाषानो उपयोग करेलो होय अने आ भाषा शौरसेनी अने मागधी भाषाना प्रदेशोनी वच्चेना बनारसनी आसपासना प्रदेशनी अर्धमागधीने मळती आवती प्राकृतनुं कोई प्राचीन रूपान्तर होय तो एम कही शकाय के आ भाषा बन्ने धर्मोनां शास्त्रो, ग्रन्थोमां लखायां ते पहेलां विकृत थयेली होवी जोइए ( अर्थात् रूपान्तरने पामेली होवी जोइए ); आ रूपान्तर क्यारे थयुं अने केटले अंशे थयुं ए निश्चित करवुं ए शक्य जणातुं नथी।

जे स्वरूपमां अर्ध-मागधी आपणा जोवामां आवे छे ते स्वरूप ( पाली प्रमाणे ) नाटकोनी प्राकृत भाषाओथी वधारे प्राचीन छे. मागधीनी पेठे तेमां प्र. ए. ब. पुं. एकारान्त थाय छे, षष्ठी. एक वचनमां "तव" नों उपयोग करवामां आवे छे, रकारान्त धातुओनुं भूत कृदन्तनुं रूप "त" ने बदले "द" थी करवामां आवे छे. ( परन्तु आम सर्वत्र थतुं नथी ) 'क' ने बदले "ग" थई जाय छे; उदाहरण 'असोग' ( परंतु मागधीमां आ बहु न्यून प्रमाणमां थाय छे )।

अर्ध-मागधीनी अंदर 'र' अने 'स' नुं रूपान्तर न थतुं होवाथी ते मागधीथी आ बाबतमां स्पष्ट रीते जुदी पडे छे. अर्ध मागधी, महाराष्ट्रीथी घणी बाबतोमां जुदी पडे छे. उदाहरणार्थ अर्ध-मागधीनी अंदरनो सप्तमीनो प्रत्यय 'अंसि' ( महाराष्ट्री अंदर 'म्मि' छे ) चतुर्थीनो त्तए, हेत्वर्थक कृदन्तनो त्तए 'इत्तए' संबंधक कृदन्तनो 'त्ता' 'त्ताणम्' इत्यादि।

अर्ध-मागधी भाषानी घटनानुं वधारे विस्तृत वर्णन श्री बनारसीदासे तैयार करेल अने अत्रे जोडवामां आवेल व्याकरणनी रूपरेखामां करवामां आवेल छे. आ रूपरेखा मूळग्रन्थोमां वापरवामां आवेलां नाम, धातु इत्यादिनां रूपो ऊपरथी तैयार करवामां आवेल छे. केवळ प्राकृत व्याकरणोमां आपेल सिद्धान्तो उपरथी नहि।

ओरियंटल कॉलेज लाहोर.

ए. सी. वूलनर.

# प्रकाशक की ओर से दो शब्द।

यह बात निर्विवाद है कि प्राकृत भाषा भारत वर्ष की प्रधान भाषा है और इसमें समय समय पर अनेकानेक धार्मिक और साहित्य विषयक महत्वपूर्ण ग्रन्थ लिखे गये हैं, जो कि आज भी भारतवर्ष के उज्वल आदर्श और उच्च विचारों को प्रकाशित कर रहे हैं। प्राचीन तत्ववेत्ताओं और अन्वेषण-कर्त्ताओं ने इस भाषा के उत्तमोत्तम ग्रन्थों को उपलब्ध किया है और इसके गुप्त महत्व पर मुग्ध होकर इसके गुणों को विशेष परिश्रम से अधिकाधिक प्रकट किया है; यहां तक कि इस भाषा के जो अमूल्य ग्रन्थ अबतक गुप्त थे आज अपनी जागृत ज्योति से देश देशान्तरों को देदीप्यमान कर रहे हैं और प्राचीन भारत की विशेषत: जैन साहित्य की उज्वल कमनीय कीर्त्ति का प्रत्यक्ष प्रमाण दे रहे हैं। ग्रन्थों की उपलब्धि के साथ साथ विद्वानों की रुचिपूर्ण साहित्य की गवेषणा और इसके बढ़ते हुए महत्व को देखकर केवल भारतवर्षीय ही नहीं वरन् प्राच्य और पाश्चात्य समस्त प्रतिष्ठित विश्वविद्यालयों ने अपनी उच्च शिक्षा प्रणाली में किसी न किसी रूप में इस भाषा के रूप रूपान्तरों को योग्य स्थान प्रदान कर इसको यथावत् सम्मानित किया है। पुनः आधुनिक भारतवर्षीय आर्य-भाषाओं ( हिन्दी, गुजराती, बंगला, मराठी आदि ) का इस भाषा के किसी न किसी रूप से प्रादुर्भाव और निकट सम्बन्ध, तथा इन भाषाओं के सम्यक् ज्ञान के लिये इस भाषा की उपयोगिता आदि अनेक महत्वपूर्ण बातों को यथावत् समझने के लिये इस भाषा के बृहत् कोष की परम आवश्यकता प्रतीत हुई।

किसी भाषा का ज्ञान कोष और व्याकरण के बिना सुलभ नहीं हो सकता। प्राप्य ग्रन्थों में अभीतक आधुनिक शिष्ट प्रणाली के अनुसार अर्धमागधी का कोई कोष उपस्थित नहीं है।

अर्ध-मागधी भाषा इसी प्राकृत भाषा की प्रधान एवं महत्वपूर्ण शाखा है, जिसमें सर्वज्ञ भगवान तीर्थंकर श्री महावीर स्वामी ने जैन धर्म का उपदेश किया है। यह बात विद्वानों को ज्ञात ही है कि प्राकृत भाषा का साहित्य बहुत विस्तृत है और इसकी एक एक शाखा तथा प्रशाखा पर इस कोष के सदृश अनेक कोष निर्माण करने की बड़ी आवश्यकता है, जो कि विद्वानों के अविश्रान्त परिश्रम, साहित्य सामग्री की उपस्थिति तथा राजा महाराजा धनी मानी सज्जनों के उत्साह पूर्ण सहानुभूति बिना सुलभ नहीं है। मुझे आशा है कि इस सम्बन्ध में गुणी और विज्ञ सज्जन अवश्यमेव दत्तचित्त और सचेष्ट होकर भारत के प्राचीन साहित्य को प्रत्यक्ष और सुलभ करेंगे। भारत की समस्त आर्य-भाषाओं के बहुतसे अज्ञात शब्दों की व्युत्पत्ति पर इसी भाषा की शाखा प्रशाखाओं के द्वारा पूर्ण प्रकाश डाला जा सकता है। इतिहासकारों को तथा प्राचीन तत्व-संशोधकों को इन्हीं सब कारणों से इस भाषा का ज्ञान सम्पादन करना अब आवश्यक ही नहीं वरन् अनिवार्य होगया है, और भाषा का ऐसा ज्ञान सम्पादन करने के लिये एवं उच्च से उच्च तत्वों से परिपूर्ण साहित्य को पढ़ने के लिये कोष ही एक महान् साधन हो सकता है। कोष के अभाव में अर्थ के स्थान में अनर्थ आदि होजाते हैं जिस कारण साहित्य को बड़ी हानि

हो रही है, और जिससे विद्वान सज्जन स्वयं परिचित भी हैं। व्यासजी ने महाभारत के आदि में ठीक कहा है "बिभेत्यल्पश्रुताद्वेदो मामयं प्रहरिष्यति"। उपरोक्त से यह प्रत्यक्ष ही है कि कोष की अनुपलब्धि के कारण प्राचीन भारत का गौरवयुक्त इतिहास प्रायः सर्व साधारण के लिये अबतक प्रकाशित नहीं हुआ है और इसके बिना भारत की प्राचीन सभ्यता का दिग्दर्शन होना असंभवसा ही है।

अर्ध-मागधी का महत्व प्रायः जैन साहित्य में भरा पड़ा है। इन्हीं परम उपयोगी सद्ग्रन्थों के अध्ययन करते समय मेरे पूज्य पिताजी तथा उनके एक मित्र की दृष्टि पाश्चिमात्य विद्वानों के जैन सूत्रों के अंग्रेजी अनुवाद पर पड़ी और उनको यह प्रतीत हुआ कि इन परिश्रमशील कुशाग्र-बुद्धि विद्वानों ने भी साम्प्रदायिक शब्दों के अर्थ से नितान्त अनभिज्ञ होने के कारण विपरीत अर्थ लिख डाले हैं। उदाहरणार्थ-पाश्चात्य प्रखर विद्वान और प्रख्यात पण्डित प्रसिद्ध जर्मन डॉ० हरमन जेकोबी जो जैन साहित्य के प्रौढ पण्डित होने के कारण आज भारतवर्ष में "जैनरत्न-दिवाकर" नाम से प्रख्यात हैं, आचारांग आदि सूत्रों का जो अंग्रेजी अनुवाद कुछ वर्ष पूर्व किया था उसमें कितने ही शब्दों का जैन सिद्धान्त से विपरीत और भ्रमात्मक अर्थ कर डाला, जिससे जैन समाज में एक प्रकार का क्षोभ उत्पन्न हो गया और जिसकी दुःखमय स्मृति अभी तक लोगों के हृदय पटल से नहीं हटी है। इस प्रकार साम्प्रदायिक शब्दों को जानने के साधनों के अभाव के कारण साहित्य सम्बन्धी और धार्मिक बहुत कुछ हानि हो चुकी है और हो रही है। ऐसी घटनाओं को देखकर ऐसी त्रुटियों के संशोधन के हेतु, यथार्थ भाव प्रकट करने के लिये कोष के समान अनुपम साधन की अतीव आवश्यकता प्रतीत होने लगी और उसके सम्पादन की उत्कट इच्छा दिन प्रतिदिन बढ़ने लगी। इस दशा में मेरे पूज्य पिताजी ने सन १९१० ईसवी में जैन सूत्रों से शब्द संग्रह करना प्रारम्भ कर दिया और स्वल्प समय में ही लगभग १५००० शब्दों का संग्रह भी कर लिया। इसी समय इटली के सुप्रसिद्ध विद्वान डॉ० स्वाली ने इसी प्रकार का एक कोष निर्माण करने की इच्छा श्री श्वेताम्बर जैन कॉन्फरन्स को प्रकट की। जब यह बात मेरे पूज्य पिताजी केसरीचन्दजी भंडारी को ज्ञात हुई तब उन्होंने यह विचार करके कि ये माननीय विद्वान स्वाली महोदय इस महत्वपूर्ण कार्य को अधिक सुयोग्यता और दक्षता से सम्पादन कर सकेंगे, अपनी संग्रह की हुई शब्दावली उक्त कॉन्फरन्स को डॉ० स्वाली महोदय की सेवा में भेजने के लिये समर्पण कर दी। समय के फेर से यूरोप में भीषण महायुद्ध प्रारम्भ हो गया तथा अनेक ऐसे कारण उपस्थित हो गये जिससे यह कोष उक्त महोदय द्वारा सम्पादित न हो सका। मेरे पिताजी के अनुरोध से श्री श्वेताम्बर स्थानकवासी जैन कॉन्फरन्स ने इस कार्य में अभिरुचि प्रकट की तथा व्यय आदि की मंजूरी देकर पूर्ण सहायता एवं सहानुभूति प्रकट की। तथापि विद्वानों की सहायता तथा अन्य साधनों की अनुपस्थिति के कारण कोष का महान् कार्य यथेष्ट रूप से उन्नति न कर सका। पिताजी कोष को सुव्यवस्थित रीति से और शीघ्रतासे सम्पादन करने की उग्र चिन्ता में ही थे कि इतने में उन्हें कार्यवश बंबई जाना पड़ा और वहां शतावधानी पण्डित मुनिवर श्री रत्नचन्द्रजी स्वामी के शुभ दर्शनों का सुअवसर प्राप्त हुआ। मुनिजी की प्रख्यात विद्वत्ता और सामयिक दर्शन का उपयोग पूज्य पिताजी ने पूर्ण रूप से किया और श्री स्वामी जी महाराज से कोष सम्पादन कार्य के वास्ते विनीत विनय किया, जिसको स्वनामधन्य रत्नचन्द्रजी महाराज ने कृपाकर स्वीकार कर लिया, और बहुत ही अल्प समय में सुचारु रूप से सम्पादन कर

डाला। केवल तीन वर्ष की अवधि में ऐसे महान् कार्य को सर्वाङ्ग सुन्दर और सम्पूर्ण करना स्वामीजी की विद्वत्ता, बुद्धिमत्ता और कल्पनातीत परिश्रम का प्रत्यक्ष प्रमाण है।

# श्री स्वामीजी का संक्षिप्त जीवनचरित्र।

जैन मुनि श्री रत्नचन्द्रजी महाराज के अविश्रान्त परिश्रम का फल यह कोष है। आपका जन्म संवत् १६३६ वैशाख शुक्ल १२ गुरुवार को कच्छ देश में मुंद्रा नगर के पास भारोरा नामक ग्राम में हुआ। आपकी मातेश्वरी का नाम लषमबाई और पिताजी का नाम वीरपाल शाह था। गुजराती भाषा की छः पुस्तकों का अध्ययन करने के अनन्तर आप अपने जेष्ठ बन्धु के साथ कुल-क्रमागत प्रणाली के अनुसार वाणिज्य व्यापार में कुशलता प्राप्त करने के हेतु केवल बारहवें वर्ष ही में बम्बई, बेलापुर ( दक्षिण ) सनावद ( मालवा ) आदि व्यापार स्थानों में भेजे गये, वहां आपने धान्यादि का व्यापार किया। आपका विवाह-संस्कार १३ वें वर्ष हुआ। गृहस्थाश्रम में तीन वर्ष भी व्यतीत न हो पाये थे कि आपकी सहधर्मिणी ने अपने स्मारक स्वरूप केवल एक कन्या को छोड़ इस असार संसार का सदैव के लिये परित्याग कर दिया, और इस प्रकार अपने वियोग से महाराज श्री के सहज परम गुण वैराग्य को परिपूर्ण करने में सहायता दी। महाराज श्री के हृदय में वैराग्य का पूर्ण प्रादुर्भाव तो था ही अपनी धर्मपत्नी के विछोह से आपको अपने इस उत्तम उत्पन्न सहज गुण की वृद्धि करने का अवसर प्राप्त होगया और असह्य शोक तथा क्षोभ के स्थान में वैराग्य-वासना ने अपना उत्तरोत्तर बढ़ता हुआ अधिकार जमाया और मुनि श्री रत्नचन्द्रजी महाराज को साधुत्व ग्रहण करने में सहायता दी। साधुत्व अङ्गीकार करने के पूर्व आपने कुछ समय साधुत्व सम्बन्धी आवश्यक तत्वों के ग्रहण करने में व्यतीत किया। दीक्षा स्वरूप महान् संकल्प ग्रहण करने में आप को विशेष आपत्ति न हुई। "प्रसादचिन्हानि पुरः फलानि" क्योंकि आपके पूज्य पिताजी तथा ज्येष्ठ भ्राता वाणिज्य व्यापार द्वारा आजीविका करते हुए भी ऐसे शुभ तथा महान् पुण्य कार्य में मनाही न करने का सत्य सङ्कल्प पहिले ही कर चुके थे। यह असाधारण सुविधा होने पर भी माता के अपार और अगाध प्रेम के कारण महाराज श्री को इस निमित्त आज्ञा तुरन्त न मिल सकी। इस प्रकार एक वर्ष पर्यन्त आपने सांसारिक मनुष्य की भांति जीवन व्यतीत करते हुए दशवैकालिक, उत्तराध्ययन, थोकड़े इत्यादि का अध्ययन दत्तचित्त होकर किया और इसी अवधि में आपने अपने तीव्र वैराग्य भावों का दृश्य इस प्रकार प्रत्यक्ष किया कि स्वयं, पूज्य माताजी ने उन्हें दीक्षा ग्रहण करने के लिये अनुमति प्रदान कर दी। इस प्रकार आपने संवत् १६५३ के जेष्ठ शुक्ल ३ के दिन पूज्यपाद श्री १००८ श्री गुलाबचन्द्रजी स्वामी ( लींबड़ी संप्रदाय ) के समीप अपनी उमर के १७ वें वर्ष में परम पवित्र दीक्षा ग्रहण की। दीक्षित होने के पश्चात् शीघ्र ही आपने संस्कृत का अध्ययन प्रारम्भ कर दिया और अल्प काल में ही सिद्धान्तचन्द्रिका, सिद्धान्तकौमुदी, तत्त्वबोधिनी, मनोरमा, पंच-काव्य, अलङ्कार, साहित्य, नाटक आदि का सम्यक्ज्ञान उपार्जन कर लिया, और अनन्तर न्याय के तर्कसंग्रह से लगाकर जगदीश गदाधर के बाध-अनुमति ग्रन्थ तक अध्ययन भलीभांति किया। इसके पश्चात् सांख्यदर्शन, पातञ्जलदर्शन आदि ग्रन्थों की शिक्षा कच्छ और काठियावाड़ के

अनेक ग्रामों में रहकर उपार्जन की और इस प्रकार सतरहवें वर्ष की अवस्था से लगाकर उनतीस वर्ष तक संस्कृत का अध्ययन किया तदनन्तर संवत् १९६६ से व्याख्यान देना और अवधान करना आरम्भ किया। आप ऐसे प्रतिभाशाली मुनिरत्न हैं कि लगातार सौ अवधान कर सकते हैं। इन श्रीमान् के अवधान कई अच्छे अच्छे ग्रामों में हुए हैं और उनकी रिपोर्ट पुस्तकाकार रूप में प्रसिद्ध हो चुकी है। बम्बई में भी एक समय अवधान हुए थे, उस समय महाराजजी की विद्वत्ता का प्रत्यक्ष प्रमाण करने के लिये सर चंदावरकर आदि अनेक विद्वान उपस्थित हुए और अन्त में महाराज की सामर्थ्य, विद्वत्ता और बुद्धिमत्ता की मुक्तकण्ठ से प्रशंसा की है। जैन मुनियों में आपके सदृश विद्वान, बुद्धिमान, उत्साही, परिश्रमी, विवेकी, शान्तप्रकृति और निरभिमानी मुनि थोड़े ही होंगे। आप जैसे विशिष्ट विद्वान हैं वैसे ही धुरंधर लेखक और आशुकवि भी हैं। आपने कई ग्रन्थों की रचना संस्कृत और गुजराती भाषा में की है जिनमें कर्तव्यकौमुदी, भावनाशतक, अजरामरजी स्वामी का जीवन-चरित्र, गर्भित भक्तामर की पादपूर्ति, ३५ स्तोत्र आदि प्रधान हैं। आपके कई संस्कृत और गुजराती लेख मासिक पत्रों द्वारा प्रसिद्ध हो चुके हैं और उनका संग्रह "रत्नगद्यमालिका" नामक पुस्तक में प्रकाशित हो चुका है। यह कोष जिसके अभाव में बड़े बड़े विद्वान जैन धर्म के अगम्य और अद्वितीय तत्वों का भाव यथावत् न समझ सकते थे और जिसके लिये आज सकल विद्वत्समाज टकटकी लगाये हुए आतुरता से देख रहा था उक्त मुनिजी ही के अविश्रान्त परिश्रम का फल है।

# कोष की उपयोगिता।

यह सन्तोष की बात है कि जैन धर्माध्यायी सज्जनों की संख्या अब दिन प्रतिदिन बढ़ती जा रही है। भारतीय विद्वान ही नहीं, किन्तु इंग्लेंड, जर्मनी, फ्रान्स, इटली, अमेरिका आदि देशों के प्रसिद्ध २ विद्वान भी इस धर्म के साहित्य को ग्रहण करने लगे हैं। इस लिये उन्हें और इतिहास-खोज करने वालों को अर्ध-मागधी भाषा के साहित्य का अध्ययन करना पड़ता है। इन पाठकों तथा सज्जनों के लिये कोष अमूल्य ही है। इसके सिवाय वर्तमान आर्य भाषाओं जैसे हिन्दी, गुजराती, बंगला, मराठी आदि के शब्दों की व्युत्पत्ति ढूंढ कर निकालने में तुलनात्मक भाषाशास्त्र के अध्ययन करने वाले को बड़ी कठिनाई होती है। इस कोष से वे कठिनाइयाँ भी दूर हो सकती हैं। साथ में वर्तमान देशी भाषाओं के विकास की जो चर्चा साहित्य-संसार में चल रही है, उसको भी इस ग्रन्थ से बड़ी भारी सहायता मिलने की पूर्ण संभावना है। इसके सिवाय यह कोष अर्ध-मागधी के अतिरिक्त संस्कृत, गुजराती, हिन्दी और अंग्रेजी इन चार भाषाओं में होने के कारण हर एक देश के विद्याप्रेमी को उपयुक्त हो सकता है। प्रायः आज तक जितने कोष देखने में आये हैं; वे सब केवल एक या दो ही भाषा के हैं, और इस कारण सर्व साधारण के लिये उपयुक्त नहीं हो सकते। सार्वजनिक उपयोगी बनाने के हेतु इस कोष की रचना पर विशेष ध्यान रक्खा गया है। हरएक देश के विद्यार्थियों से लेकर बड़े २ विद्वानों के भी उपयोग में आ सके, इस हेतु भारत की राष्ट्र भाषा हिन्दी, राजभाषा अंग्रेजी, आदि भाषा संस्कृत तथा गुजराती का उपयोग किया गया है। अर्ध-मागधी शब्दों का अनुवाद उपरोक्त कही हुई भाषाओं

में किया जाने के कारण तुलनात्मक भाषा शास्त्र और साहित्य अध्ययन करने वालों के लिये यह बड़े ही महत्व की चीज़ होगी, इतना ही नहीं, परन्तु यह कोष अर्ध-मागधी भाषा में भरे हुए जो अगम्य तत्व हज़ारों वर्ष पहिले जाने जा चुके हैं उन्हें सुलभता से और सुगमता से जानने की कुंजी है। इस ग्रन्थ में हजारों अर्ध-मागधी अवतरण भी दिये गये हैं, इस कारण यदि इस कोष को अवतरण–कोष भी कहें तो अनुचित न होगा। इन अवतरणों को पढ़ने से आनन्द और शान्ति के साथ २ ज्ञान की भी खूब वृद्धि होती है। कोष की उपयोगिता बढ़ाने के हेतु क्रियाओं और संज्ञाओं के रूपाख्यान भी दिये गये हैं, तथा गहन शब्दों का स्वरूप स्पष्ट रीति से समझाने के अभिप्राय से जहां तहां कितने ही चित्रों की भी योजना की गई है। इस कोष की एक और विशेषता यह है कि इसके अंग्रेजी अनुवाद में जहां २ पारिभाषिक आदि शब्द ज्यों के त्यों अंग्रेजी अक्षरों में रक्खे हैं उनका उच्चारण शुद्ध और सुलभता से हो सके इस हेतु उन शब्दों के अक्षरों के ऊपर अलग २ तरह के चिन्ह किये हैं जिससे पाश्चिमात्य विद्वान शब्दों का शुद्ध उच्चारण बहुत ही सुलभता से कर सकते हैं। इस प्रकार इस ग्रन्थ को सर्वाङ्ग सुन्दर बनाने में विशेष ध्यान रक्खा गया है। मैं यह कहना अत्युक्ति नहीं समझता कि इसके समान उपयुक्त पञ्चभाषिक कोष आज तक प्रकाशित नहीं हुआ। इस कोष में जो अर्थ दिये गये हैं वे विशिष्ट साम्प्रदायिक मंतव्य रहित हो कर निर्विवाद, असन्दिग्ध और शुद्ध हैं क्योंकि इस ग्रंथ के संपादक एक विद्वान तत्वज्ञानी और जैन धर्म के आचार विचार को पूर्णतया जानने वाले निर्मल मुनि-रत्न हैं। अन्य साम्प्रदायिक जैनी भाइयों से मैं यह विशेष प्रार्थना कर देना चाहता हूं और उनको पूर्ण विश्वास दिलाना आवश्यक समझता हूं कि इसमें साम्प्रदायिक भेदभाव नहीं रक्खा गया है। इस कारण जैन धर्मान्तर्गत श्वेताम्बर, दिगम्बर, स्थानकवासी आदि समस्त संप्रदाय के महानुभाव इस ग्रन्थ से महान् लाभ उठा सकते हैं।

## कोष बनाने के कार्य में उपस्थित बाधाएं।

प्रथम तो इस भाषा के जानकार विशेषतः जैन मुनि ही होने के कारण प्रायः इन मुनियों के सिवाय इस कार्य में विशेष सहायता इतर सज्जनों से प्राप्त न हो सकी। जैन मुनि धर्मशास्त्रानुसार मर्यादित काल से अधिक समय एक ग्राम में निवास नहीं कर सकते और छोटे बडे सब ही प्रकार के ग्रामों में उन्हें विचरना होता है ऐसी दशा में कोष जैसे महान् कार्य को करने के साधन व सचित सामग्री सर्वत्र समुचित उपस्थित न हो सकी। इस कारण शब्द–संग्रह आदि कार्यों में नाना प्रकार की बाधाएं उपस्थित हुई। पुनः इस कार्य में सहायता के हेतु जो शास्त्री आदि अन्य सहायक श्री महाराजजी की सेवा में रक्खे गये थे वे जैन धर्म से अपरिचित होने के कारण उनसे यथेष्ट सहायता न मिल सकी। श्री महाराजजी के विहार के कारण शास्त्री आदि अन्य कार्यकर्त्ताओं को भी उनके साथ २ बारबार एक ग्राम से दूसरे ग्राम जाना आवश्यक होता था और यह परिश्रम बहुतों को असह्य होने के कारण किञ्चित् अनुभवप्राप्त कार्यकर्त्ता इस कार्य का परित्याग कर देते थे। नये कार्यकर्ताओं को पुनः कार्य से परिचित कराने में बहुत कुछ कष्ट उठाना पड़ा और कार्य में विलम्ब हुआ। जिन जैन मुनियों से शब्द–संग्रह के कार्य में सहायता प्राप्त हुई उनके शुभ नाम

उल्लेख करना मेरा आवश्यक धर्म है और वे परिडत, मुनि श्री उत्तमचन्द्रजी स्वामी (लींबड़ी सम्प्रदाय) पंजाब के श्री उपाध्यायजी श्री आत्मारामजी महाराज, प्रवर परिडत पूज्य श्री माधव मुनिजी महाराज और कच्छ आठकोटि सम्प्रदाय के परिडत मुनि श्री देवचंद्रजी स्वामी हैं। इन्हीं के अतिरिक्त श्रीयुत पोपटलाल केवलचंद शाह ने भी शब्द-संग्रह के कार्य में यद्यपि अल्प किन्तु जो तन मन से सहायता की है उसके लिये मुझे आशा है कि साहित्यानुरागी विद्वान आप सर्व महानुभावों के अवश्य आभारी होंगे। यह कार्य अत्यन्त विद्वत्तापूर्ण होने के कारण इस कार्य में योग देने योग्य सज्जन केवल गिने चुने उपरोक्त मुनिवर हैं। मैं उनका परम उपकार मानता हूं। इन निर्दिष्ट मुनिवरों के सिवाय जैन साधुवर्ग में दो चार महात्मा ऐसे हैं कि जो इस कार्य में विशेष सहायता दे सकते थे, कारण वे अच्छे विद्वान भी हैं किन्तु कई ऐसे अनिवार्य कारण उपस्थित होगये कि जिससे वे साधुजन कोष जैसे महत्वपूर्ण कार्य में योग न देसके। यदि उन महात्माओं द्वारा इस कोष के कार्य में सहायता मिलती तो यह कोष और भी सुन्दर होजाता किन्तु "कर्मणो गहना गतिः" इस अटूट सिद्धान्त के अनुसार हमें उनकी मौलिक विद्वत्तापूर्ण सहायता से वञ्चित ही रहना पड़ा।

मूल शब्दों के गुजराती अर्थ का हिन्दी अनुवाद करवाने में बड़ी भारी बाधा उत्पन्न हुई। वैसे ही अंग्रेजी अनुवाद के लिये अंग्रेजी जानने वाले विद्वानों की खोज की गई परन्तु जितने विद्वान मिले सब अजैन या दिगम्बर जैन मिलने के कारण उनसे अनुवाद करवाने पर कई जगह त्रुटियां पाई गई, जिसका कारण इन सज्जनों का साधुओं के आचार से तथा अन्य पारिभाषिक शब्दों से अनभिज्ञ होना ही है। पारिभाषिक शब्दों का अनुवाद यथावत् न कर सके, इतना ही नहीं, किन्तु कई स्थानों में अर्थ के अनर्थ कर डाले, जिन्हें सुधारने में बहुत ही परिश्रम उठाना पड़ा। इन अनर्थों के कुछ नमूने नीचे उद्धृत किये जाते हैं जिससे विज्ञ सज्जनों को यह ज्ञात होजायगा कि साम्प्रदायिक पारिभाषिक शब्दों का भाव अन्य भाषा के अनुवाद में लाना विशेषतः जैन धर्म के रहस्य से अपरिचित विद्वानों के लिये कितना कठिन है।

| मूल शब्द। | गुजराती अनुवाद। | हिन्दी या अंग्रेजी अशुद्ध अनुवाद। | हिन्दी या अंग्रेजी शुद्ध अनुवाद। |
|---|---|---|---|
| १ अजाया. त्रि० | साधुने नाखी देवानी चीज यत्ना-सहित परठववी ते. | साधु की फेंकदेने योग्य चीज को यत्ना पूर्वक संभाल कर रखना. | साधु के तजने योग्य वस्तु को यत्नाचार पूर्वक त्यागना. |
| २ अणाउत्त. त्रि० | उपयोग रहित; उपयोग विनानो; असावचेत. | बिना उपयोग का; निरुपयोगी. Useless. | उपयोग रहित; असावधान. Unwary; without proper circumspection. |
| ३ अणाउत्तगमण. न० | उपयोग विना चालवुं ते. | Un-necessary movement. | Movement without proper circumspection |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४ अणायवण. न० | पासत्था वगेरेनुं उतरवानुं स्थान. | पशु अथवा नपुंसक आदि के उतरने (ठहरने ) का स्थान. | शिथिलाचारी आदि के उतरने (ठहरने) का स्थान |
| ५ अणिदानता. स्त्री० | नियाणुं न करवानो भाव; फलाशंसा रहितपणुं. | जिसका निदान न किया जासके वह. | फलाशा रहित भाव; नियाणा न करने का भाव. |
| ६ अणेसणिज्ज. त्रि० | साधुने न कल्पे लेवुं. | साधु की कल्पना में न आवे ऐसा. | साधुके लेने योग्य न हो वैसा; किसी भी दोष से जो अग्राह्य होगया हो वह. |

इस कोषकी अंग्रेजी प्रस्तावना लिखने में प्रो. ए. सी. वूलनर साहिब ने जो परिश्रम उठाकर इस कोष की उपयोगिता और उपादेयता बढ़ाई है उसके लिये मैं उनका अन्तःकरण से आभारी हूं। वैसे ही श्रीयुत बनारसीदासजी एम. ए. प्रोफेसर ओरियंटल कॉलेज लाहोर, इन्हों ने कोष की उपयोगिता बढ़ाने के लिये जो अर्ध-मागधी व्याकरण देकर उदारता बतलाई है तथा कोष के कार्य में जो यथा समय सूचनाएँ दी हैं उनके लिये मैं आपका बहुत आभार मानता हूं।

इस कोष का अंग्रेजी अनुवाद श्रीयुत प्रीतमलालजी कच्छी बी. ए. ने किया है। यद्यपि आप अजैन हैं तो भी आपने इस कार्य के पूर्व ही जैन-शास्त्र आदि का मनन कर लिया था जिस कारण आप साम्प्रदायिक व पारिभाषिक आदि शब्दों के अर्थ का भाव भलीभांति अंग्रेजी में ला सके। यद्यपि इन महाशय को शब्दानुवाद के लिये पर्याप्त द्रव्य प्रदान किया गया था तथापि इन्होंने यह कार्य केवल वैतनिक दृष्टि से ही नहीं किया, वरन् उत्साह और प्रेम के साथ किया जिसके लिये मैं आपका परम उपकार मानता हूं। इसी ही प्रकार पण्डित ठाकुरदत्तजी शास्त्री ने महाराज श्री रत्नचन्द्रजी के समीप रहकर जो कोष का कार्य किया है तथा छापखाने में रहकर संशोधन के कार्य में जो परिश्रम उठाया है उसके लिये आप अनेक धन्यवाद के पात्र हैं।

इस कोष के कार्य में प्रो. एस्. के. बेलवेलकर एम्. ए. पीएच्. डी. डेक्कन कॉलेज पूना, ने बारम्बार अनेक सूचनाएं देकर कोष को उपयुक्त और सर्वाङ्ग सुन्दर बनाने में जो सहायता दी है तथा पण्डित गौरीशंकर हीराचंदजी ओझा ने कतिपय प्रूफ संशोधन के कार्य में जो कष्ट उठाया है उसके लिये मैं आपको अनेक धन्यवाद देता हूं। जिन २ ग्रामों में श्री महाराजजी ने रहकर कोष का काम किया है और वहांके संघ के जिन जिन नेताओं ने परमार्थ बुद्धि से स्वयं कोष के कार्य में सहायता दी है उन महानुभावों के नाम निम्नलिखित हैं। मैं उनका परम उपकार मानता हूं।

बम्बई-श्रीयुत नगीनदास माणेकलाल। सूरत-भावसार गुलाबचन्द कल्याणचन्द।
कठोर-भावसार मगनलाल कुबेरदास। धोराजी-शा. न्यालचन्द जेचंदजी।
जेतपुर-वकील जीवराज वर्धमान। पोरबंदर-घेवरिया देवीदास लखमीचंद।
लींबड़ी-शेठ धीरजलाल त्रिंबकलाल। थानगढ-शेठ गोपालजी लाडका।
झांकानेर-शेठ वनेचंद देवजी। मोरवी-शेठ वीकमचंद अमृतलाल।

इन सज्जनों के अतिरिक्त मुनि श्री रूपचन्द्रजी स्वामी, मुनि श्री शिवलालजी तथा वाडीलाल छोटालाल ( लींबडी ), धोराजी कन्याशाला के अध्यापक श्रीयुत कालिदास वामजीने भी जो यथाशक्ति मदद दी है उसके लिये मैं आपका आभारी हूं।

साहित्य सम्बन्ध में मेरे पूज्य पिताजी को कितनी निर्मल और उग्र रुचि है इसका साक्षी स्वयं यह कोष प्रकाशनका कार्य है। मुझे पूर्ण विश्वास है कि प्रकाशक के यह दो शब्द यदि स्वयं मेरे पूज्य पिताजी की लेखनी से लिखे जाते तो कहीं अधिक उपयुक्त और रुचिकर होते, परन्तु इस कोष की हस्तलिखित प्रति संपूर्ण पूरी होने के पूर्व ही "श्रेयांसि बहुविघ्नानि" इस नियम के अनुसार मेरे पूज्य पिताजी को गहन मानसिक व्याधि ने आ घेरा और उन्हें यह कार्य इसी ही दशा में विवश हो छोड़ना पड़ा। श्रीमान् पिताजी की आज्ञानुसार यह अवशिष्ट कार्य करना मेरा परम धर्म हुआ। यद्यपि मेरी शक्ति और बुद्धि इतनी नहीं है कि मैं इस उत्तम ग्रन्थ को विज्ञ सज्जनों की सेवा में उपस्थित कर सकूं, तथापि पूज्य पिताजी के अनुग्रह और विद्वानों की सुवृष्टि के आधार पर मैं इस कोष को विद्वत्समाज की सेवा में सादर समर्पण करता हूं और यह विनती करता हूं कि मेरे अल्पज्ञान के कारण संशोधनकार्य में यदि त्रुटियां रह गई हों तो उदार पाठक वृन्द "हंसक्षीरन्यायेन" शुद्ध बातों को ग्रहण करेंगे और मेरी अज्ञानता के लिये क्षमा प्रदान करेंगे, तथा द्वितीय संस्करण के हेतु रचना पद्धति अनुवाद, छपाई आदि सम्बन्धी त्रुटियों की सूचना मुझे देनेका परम अनुग्रह प्रकट करेंगे। अंग्रेजी अनुवाद सम्बन्धी कठिनाइयों का सार अनुवादक महोदय की वचनावली से प्रकट होगा।

अंत में शतावधानी मुनिवर श्री रत्नचन्द्रजी महाराज को पुनः अनेकानेक धन्यवाद देना मैं अपना परम कर्तव्य समझता हूं क्योंकि उनके उत्साह, सद्धर्म-पालन और अनेक शास्त्र परिशीलन बिना यह प्रकाशन सर्वथा असंभव ही होता। श्री श्वे० स्था० जैन कान्फरन्स को धन्यवाद देना और उसका गुणगान करना मेरा आवश्यक धर्म है, क्योंकि इस संस्था की सहायता और उत्साह वृद्धि के कारण इस उत्तम साहित्य सेवा का परम सौभाग्य मेरे पूज्य पिताजी को प्राप्त हुआ।

राजवाड़ा चौक<br>
इन्दोर (मालवा).

विनीत<br>
सरदारमल भंडारी.



# कोष देखने के नियम ।

( १ ) प्रथम मूल शब्द मोटे टाइप में दिया गया है और उसके बाद उस शब्द का लिङ्ग अथवा जाति दर्शक संक्षिप्त वर्ण दिया गया है। तदनन्तर उस मूल शब्द का संस्कृत प्रतिशब्द दिया है, और फिर उस शब्द के अर्थ गुजराती, हिन्दी और अंग्रेजी भाषाओं में क्रमशः दिये गये हैं। ये अर्थ पूर्ण हो जाने पर मूल शब्द जिन जिन सूत्रों में या ग्रन्थों में प्रयुक्त हुआ है उन २ सूत्रों के या ग्रन्थों के संक्षिप्त नाम और जिस जगह वह शब्द आया है उस गाथा ( श्लोक ) या अध्ययन आदि का निर्देश अङ्कों द्वारा किया गया है, जिनका पूर्ण खुलासा कोषान्तर्गत सूत्रों की सूचि से तथा व्याकरण के संक्षेप की सूचि से हो सकता है। कई शब्दों के साथ सूत्रों के प्रमाण-वाक्य ( अवतरण ) भी दिये गये हैं। जिन शब्दों के अनेक अर्थ होते हैं उनके भिन्न २ अर्थ १, २, ३, इत्यादि अङ्कों द्वारा क्रमशः बताये हैं।

( २ ) जहां कहीं मूल शब्द अर्थान्तर की दृष्टि से लिङ्गान्तर में प्रयुक्त हुआ है, वहां उस अर्थ के साथ जाति का निर्देश भी कर दिया है।

( ३ ) सामासिक शब्द मूल शब्द के पेटे में दिये हैं और उन्हें भी मूल शब्द के समान मोटे टाइप में रखकर उनके पूर्व यह—चिन्ह किया है और इसी प्रकार सामासिक संस्कृत प्रति-शब्दों को भी ऊपर निर्दिष्ट चिन्ह के साथ रक्खा है।

( ४ ) धातु को पहिचानने के लिये उसके पूर्व यह √ चिन्ह किया है और उसके जितने रूप प्रायः उपलब्ध हो सके, वे सब लकारादि क्रम से दिये हैं अथवा विशेष प्रतिपत्ति के लिये तत्तल्लकार का निर्देश भी किया गया है जैसे विधि लकार, आज्ञार्थ लकार।

( ५ ) जो मूल शब्द अर्ध-मागधी का नहीं है किन्तु पैशाची आदि अन्य सवर्ण भाषाओं का है, उसके पूर्व यह * चिन्ह किया है और ऐसे शब्दों के संस्कृत-प्रतिरूप उपलब्ध न होने के कारण उनका अनुवादमात्र संस्कृत में दिया है, जैसेः- * अगड ( कूप ) आदि।

( ६ ) जिस मूल शब्द का संस्कृत पर्याय तो यों का त्यों हो सकता है किन्तु वह पर्याय संस्कृत- साहित्य में प्रसिद्ध नहीं है अथवा पूर्व काल में प्रसिद्ध होगा और अब प्रचलित नहीं है, ऐसे संस्कृत पर्यायों को पहिचानने के लिये उनके पूर्व यह * चिन्ह लगाया है, जैसेः-अवलुय. ( * अवलुक-नौकादण्ड ), अगड. ( * अगत-अज्ञात ), अभिसरमाण. ( *अभिसरमाण-अभिसरत् ), अववरोविता. ( * अव्यपरोपिता-अव्यपरोपण ) आदि। कहीं कहीं मूल शब्द और संस्कृत-पर्याय में बृहद् अन्तर देखने में आता है, जैसेः-फास. ( स्पर्श ), नाण. ( ज्ञान )

उपरिल्ल. ÷ ( उपरितन ) आदि २ किन्तु ऐसे शब्दों के पूर्व यह * चिन्ह नहीं दिया इसका कारण यह है कि ये शब्द खास अर्ध-मागधी भाषा के ही हैं और इनके लिये संस्कृत के निर्दिष्ट रूप ही प्रचलित तथा प्रसिद्ध हैं। वर्णभेद होते हुए भी केवल श्रवणमात्र से ही उनके संस्कृत रूपों का बोध हो जाता है। इस कारण ऐसे शब्दों के पूर्व यह * चिन्ह नहीं दिया। वैसे ही ऐसे शब्दों के रूपान्तर साहित्य में किसी जगह देखने में नहीं आये।

( ७ ) मूल शब्द के आगे जो जाति दी गई है वह अर्ध-मागधी शब्दों की ही है न कि उनके संस्कृत-पर्यायों की। प्रायः मूल शब्द और संस्कृत प्रतिशब्दों की जाति अधिकांश मिलती जुलती ही है तथापि खासकर वह जाति मूल शब्दों की ही है। जिस शब्द की जो जाति सूत्र में मानी गई है अर्थात् सूत्रकारों ने जिस शब्द को जिस जाति में प्रयुक्त किया है उस शब्द की वही जाति यहां भी दी गई है जैसेः-अक्खुद्द. पुं० ( अक्षुद्र ) गंभीर श्रावक। यह शब्द पुलिङ्ग माना गया है, किन्तु संस्कृत में क्षुद्र अथवा अक्षुद्र दोनों विशेषण माने गये हैं, वास्ते यह तीनों लिङ्गों में प्रयुक्त होना चाहिये था किन्तु सूत्रों में यह शब्द केवल श्रावक के लिये ही आया है और उसे पुलिङ्ग ही माना है वास्ते कोष में भी उसे पुलिङ्ग बतलाया है। इसी प्रकार अंबिल. न० ( अम्ला ) एक प्रकार की वनस्पति। संस्कृत में यह शब्द स्त्रीलिंग माना है किन्तु सूत्रों में इस शब्द को नपुंसक लिङ्ग में ही प्रयुक्त किया है वास्ते यहां भी उसे नपुंसक लिङ्ग में ही रक्खा है।

( ८ ) शब्दों का अनुक्रम वर्णमाला के अनुसार-अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ए, ओ, अं, और बाद में व्यञ्जन-क, ख, ग, वगैरह इस प्रकार रक्खा है।

( ९ ) संस्कृत भाषा में जिस प्रकार अनुस्वार को परसवर्ण-वर्ग के अन्त्याक्षर के रूप में परिवर्तन कर स्थानान्तर-अनुनासिक + अक्षर के बाद रक्खा जाता है, वैसा अर्ध-मागधी भाषा में नहीं होता। इस भाषा में अनुस्वार को अनुस्वार के ही रूप में रक्खा जाता है अतः उसकी गणना अनुस्वार ही में की गई है, इस कारण इस कोष में अनुस्वार को व्यञ्जन के पूर्व ही रक्खा है, जैसे--अओ के बाद अंक और उसके पश्चात् अकड आदि।

( १० ) सम्बन्धार्थ कृदन्त, हेत्वर्थ कृदन्त, और वर्तमान कृदन्त इनमें जिसका धातु नहीं मिला वह अलग दिया है और जिसका धातु उपलब्ध है, उसे धातु के साथ ही रक्खा है। तीनों प्रकार के कृदन्त जहां स्वतन्त्र ( धातु के अतिरिक्त ) दिये हैं, वहां उन्हें अव्यय कर दिया है। कारण कि सूत्रकारों ने भी ऐसी हालत में प्रायः इनको अव्यय ही माना है। जैसेः- अकियाणं.

---

÷ 'ल्ल' प्रत्यय अर्धमागधी में प्रसिद्ध होने के कारण यह * चिन्ह नहीं दिया। इसकी संस्कृत छाया 'तर, तम, तन' है।

+ अनुस्वार के बाद जब 'क' से 'म' तक कोई भी अक्षर आता है तब अनुस्वार को परस-वर्ण अर्थात् कवर्ग का कोई अक्षर हो तो 'ङ्' और चवर्ग का कोई वर्ण हो तो ञ् आदि आदि होजाता है। इसीसे संस्कृतमें अनुस्वार सबसे प्रथम न रखकर अन्त में दिया जाता है। वही अनुस्वार प्रथम आता है जिसके अन्त्य वर्ण य र ल व श ष स ह होते हैं।

सं० कृ० अ० ( अकृत्वा ) आदि २। जहां तक हो सका वहां तक ऐसे रूपों को धातु के साथ ही रक्खा है; परन्तु जिनके धातु खोज करने पर भी न मिल सके और जो धातु मिले उनके साथ वर्ण-सादृश्य न होने के कारण इन्हें पृथक् ही रखना पड़ा।

( ११ ) धातु + के मुख्यतया तीन गण माने गये हैं जो धातु प्रथम गण के हैं उनके आगे I. ऐसा अङ्क दिया है। जो द्वितीय गण के हैं उनके आगे II. ऐसा अङ्क दिया है और जो उभयगण के हैं उनके आगे I, II ऐसे अङ्क दिये हैं। थोड़े धातुओं की क्रियाएं अलग भी दी गई हैं, जैसेः-अकरिंसु, अलाहि आदि २। इन क्रियाओं को पृथक् रखने का कारण यह है कि, ये क्रियाएँ लुङ् लकार की हैं और इनके पूर्व 'अ' है, अनुक्रम में फरक न आने के हेतु इनको अलग रखकर इनके आगे लिख दिया है कि देखो 'कृ' धातु और 'लभ्' धातु। क्रिया को देखने के पूर्व उसके धातु को देखना चाहिये जिससे उस धातु के साथ ही सब क्रियाएँ मिल सकती हैं। अर्ध-मागधी में उपसर्ग धातु के साथ ही रक्खा है और संस्कृत में उपसर्ग और धातु के बीच यह + चिन्ह दिया है। कहीं कहीं नाम धातु भी आये हैं और उनके आगे ना० धा० ऐसा संक्षेप किया गया है।

( १२ ) एकार्थ वाचक शब्दों का अन्तिम अक्षर यदि 'अ' अथवा 'य' आया है तो दोनों ( अ, य ) उस शब्द के साथ दिखला दिये हैं, जैसेः- अवगअ-य *। इसी प्रकार धातु के रूपों में भी अन्तिम अक्षर 'इ' और 'ति' उस रूप के साथ ही बतलाए हैं। कहीं पर 'अवगअ' व कहीं पर 'अवगय' ऐसे दोनों रूप देखने में आते हैं परन्तु इस शब्द का प्रयोग जहां जहां स्वतन्त्र रूप से किया है और जब वह विभक्त्यन्त हो जाता है तब 'अवगए' ऐसा ही होता है।

( १३ ) कई स्थानों में शब्दान्तर्गत 'क' और 'ग' के दो शब्द न दिखलाकर उन दोनों क और ग का एक ही शब्द में वैकल्पिक समावेश कर दिया है, जैसे—अव्वोक-ग-ड (अव्याकृत)।

( १४ ) तद्, युष्मद्, अस्मद् आदि त्यदादि शब्दों के रूप जहाँ तक सूत्रों में मिल सके, सभी प्रथमा विभक्ति से सातवीं विभक्ति तक अनुक्रम से दिये हैं। अर्ध-मागधी में चतुर्थी विभक्ति का व्यवहार नहीं होता वास्ते उसके रूप नहीं दिये। चतुर्थी विभक्ति को जानने के प्रत्यय

---

+ जिस धातु के उपान्त्यवर्ण अर्थात् प्रत्यय ( तिप्, तस्, झि आदि ) के पूर्व के अक्षर में 'ए' की मात्रा लग जाती है, वे धातु द्वितीय गण के होते हैं। जिस धातु के उपान्त्य अक्षर में "ए" की मात्रा नहीं लगती वे प्रथमगण के होते हैं। कोई धातु ऐसे भी हैं कि जिनको यह मात्रा विकल्प से लगती है। ऐसे धातु उभयगणी माने गये हैं, जैसेः-; अरिहइ प्रथमगणी, अवमण्णेति द्वितीयगणी; अवक्कमइ, अवक्कमेइ उभयगणी।

* इस शब्द में 'अ' के पीछे 'य' है, कहीं पर 'य' के पीछे 'अ' मिलेगा इस प्रकार का विन्यास प्रमाणाधिक्य ( अर्थात् सूत्रों में अकारान्त शब्दों का बाहुल्य होने से 'अ' प्रथम और यकारान्त शब्दों की प्रचुरता से 'य' प्रथम रक्खा है ) रेफरन्स और कोटेशन्स के लिहाज से किया है।

'त्थे' 'ट्ठे' हैं। कई शब्दों के ऐसे भी रूप दिये गये हैं कि जिनका अन्य शब्दों की अपेक्षा किसी विभक्ति में भिन्नरूप होता है, जैसेः—'राजन्' शब्द का षष्ठी विभक्ति में 'रराणो' ऐसा रूप होता है।

(१५) कोई भी शब्द बिना सूत्रों में देखे और बिना अनुसन्धान किये नहीं दिया गया। अवतरण (कोटेशन) केवल जहां देना उपयुक्त व आवश्यकीय समझा वहीं दिया गया है तो भी प्रायः फी सदी पचास के अवतरण दिये गये हैं। सूत्रों के जो प्रमाण अङ्क (रेफरन्स) दिये हैं वे बिलकुल ही सही हैं; कारण उनको एक बार ही नहीं किन्तु अनेक बार जांचकर दिया है। समस्त शब्द वर्तमान में जितने ग्रन्थ उपलब्ध हैं और जिनकी सूचि दे चुके हैं, उन्हीं में से चुने गये हैं। खुलासे के लिये देखो "कोषान्तर्गत सूत्रोनी यादी"।

(१६) संस्कृत-पर्याय अनेक कोषानुमोदित और व्याकरणरीति से भी शुद्ध हैं। जहां एक संस्कृत पर्याय से काम नहीं चला वहां उसका दूसरा पर्याय भी दिया है, वैसे ही कहीं कहीं प्रकृति-प्रत्यय भी दिखलाया है; व्युत्पत्ति समास भी किये हैं। प्रत्येक शब्द का धातु वगैरह लिखने से या प्रकृति-प्रत्यय समासादि करने से अथवा दूसरा पर्याय आदि देने में ग्रन्थ का विस्तार एक दम बड़ जाता, वास्ते आवश्यकता से अधिक इस विषय की ओर ध्यान नहीं दिया। अन्य भाषाओं में दो दो तीन तीन पर्याय देकर प्रकारान्तर से अर्थ करके समझाया गया है।

(१७) संस्कृत साहित्य के अनुसार एक शब्द के अनेक अर्थ हो सकते हैं, किन्तु इस कोष में केवल वे ही अर्थ दिये गये हैं जो कि सूत्र-प्रतिपादित हैं। प्रकारान्तर से इस कोष को "आगमकोष" भी कह सकते हैं।



# चित्र-सूची ।


| | नाम | पृष्ठ संख्या |
|---|---|---|
| १ | अंधयारखेत्त ( अन्धकार-क्षेत्र ) ... ... ... | ३८ |
| २ | अट्ठमंगल ( अष्ट-मङ्गलिक ) ... ... ... ... | १२५ |
| ३ | अट्ठारससहस्ससीलंगरह ( अष्टादशसहस्र-शीलाङ्ग-रथ ) ... ... | १३१ |
| ४ | अड्ढाइज्जदीव ( अढी-अढाई द्वीप ) ... ... ... | १३६ |
| ५ | अभिगम ( अभिगमन ) ... ... ... | ३४६ |
| ६ | अभिसेयसिला ( अभिषेक-शिला ) ... ... ... | ३६७ |
| ७ | अहोलोय ( अधोलोक ) ... ... ... ... | ५१० |

॥ श्रीः ॥

# नमोऽस्तु महावीराय

## ❋ सचित्र ❋

# ॥ अर्द्धमागधी-कोष ॥



**अ.** अ० (च) અને; વળી. और. And; also. दस० ६, १; १३; (२) ગાથાનું ચરણ પુરૂં કરવા આ અવ્યય વપરાયછે. गाथा का चरण पूरा करने के काम में आने वाला. a particle used expletively. अणुत्त० १०, ८; क० गं० १, ३६; ५८;

**अअगर.** पुं० (अजगर) અજ-બકરો, તેને ગર-ગળીજનાર; એક જાતનો મ્હોટો બીહામણો સાપ; અજગર. अजगर एक सांप का नाम, जो बकरों को भी निगल जाता है. A huge serpent (boa-constrictor) said to swallow goats. सूय० २, ३, २४;

**अइ.** अ० (अति) અતિશય; ઘણું; વધારે; અત્યંત. ज़्यादह; बहुत; अतिशय. Excessive; too much. नाया० १; १५; पंचा० १, २; पिं० नि० भा० २५;

**अइअंबिल.** त्रि० (अत्यम्ल) અતિખાટું. बहुत खट्टा. Very sour; very acid. कप्प० ४, ६५;

**अइअच्च.** सं० कृ० अ० (अत्येत्य) અતિક્રમણ કરીને; ઉલ્લંઘીને. उलांघकर. Having transgressed; having gone beyond bounds. "अइअच्च सव्वओ संगं" आया० १, ६, २, १८३; (२) ઉપેક્ષા કરીને; ગણકાર્યા વિના. उपेक्षा करके. having neglected; not having minded. "फरुसाइं दुत्तितिक्खाइं अइअच्च मुणी परक्कममाणे" आया० १, ६, १, ६;

**अइआर.** पुं० (अतिचार) વ્રત, કે પ્રતિજ્ઞા ભાંગવાની તૈયારી કરવી; વ્રતભંગને સન્મુખ થવું તે; વ્રતની હદ ઉલ્લંઘવાને પગ ઉપાડવો; વ્રતવિરાધવાની કોશિશ. व्रत, अथवा प्रतिज्ञा भंग करने को उद्यत होना. Readiness to violate a vow; a preparatory stage of the violation of a vow. ठा० ३, ४; प्रव० २६६;

**अइइ.** स्त्री० (अदिति) પુનર્વસુ નક્ષત્રનો અધિષ્ઠાતા દેવતા. पुनर्वसु नक्षत्र का अधिष्ठातृ देवता. The presiding deity of the Punarvasu constellation. the seventh of the lunar asterisms. "पुणव्वसू अइइदेवयाए पराणत्ते" सू० प० १०; ठा० २, ३;

**अइउक्कस.** त्रि० (अत्युत्कर्ष-उत्कर्षमभिमानमतिक्रान्तः) અભિમાનરહિત; અહંકાર વિનાનો. अहंकार रहित; अभिमान विनाका. Devoid of pride. "तवस्सी अइउक्कसे" दस० ५, २, ४२;

**अइउच्च.** त्रि० ( अत्युच्च ) અતિ ઉંચું; ઘણું ઉંચું. बहुत ऊंचा. Very high. "नाइउ-च्चे व नीएवा" उत्त० १, ३४;

**अइउज्जल.** त्रि० (अत्युज्वल) અતિસ્વચ્છ; ઘણુંચોક્ખું. बहुत अच्छा. Extremely clear; very bright. सु० च० ४, १८०;

**अइउगह.** त्रि० (अत्युष्ण ) અતિ ઉનું. बहुत गर्म. Excessively hot. कप्प० ४, ६५;

* **अइउल्ल.** त्रि० ( अत्यार्द्र ) અતિભિનું; બહુ ભિનાશવાળું. बहुत गीला. Very damp. कप्प० ४, ६५;

**अइउसिए.** त्रि० ( अत्युष्ण ) ઘણું ગરમ; ઘણું ઉનું. बहुत गर्म. Very hot. सु० च० २, ४१६;

**अइकंडूइय.** न० ( अतिकण्डूयित ) નખવડે અતિશય ખંજોળવું–વલોરવું. नखों से बहुत ज़्यादह खुजाना. Scratching too much with nails. "नाइकंडूइयं सेयं" सूय० १, ३, ३, १४;

**अइकक्खड.** त्रि० ( अतिकर्कश ) અત્યન્ત કઠણ–કર્કશ; ઘણું ખડબચડું. बहुत खरदरा. Very hard; extremely rough. विशे० १०४५;

**अइकाय.** पुं० ( अतिकाय ) દક્ષિણ દિશામાં રહેનાર મહોરગ જાતિના વ્યંતરદેવતાનો ઇંદ્ર. दक्षिण दिशा में रहने वाले महोरगजाति के व्यंतरदेव का इन्द्र. Lord of the Vyantara gods of the Mahoraga class inhabiting the southern regions. नाया० २; ५; भग० ३, ८; १०, ५; ठा० २, ३; पन्न० २; ( २ ) त्रि० મ્હોટા શરીર વાળા. बड़े शरीर वाला. of a bulky body; corpulent. नाया० ६;

**अइकिलिट्ठ.** त्रि० ( अतिक्लिष्ट ) અત્યંત સં-ક્લિષ્ટ–ક્લેશ યુક્ત. बहुत क्लेश वाला; अत्यन्त क्लिष्ट. Greatly troubled or agitated. क० ष० ४, ७६;

**अइक्कंत.** त्रि० ( अतिक्रान्त ) ઉલ્લંઘન કરેલું. उलांघा हुआ. Transgressed. नाया० १; पन्न० २; ( २ ) જે વખત મુકરર કરેલ હોય તેને ઉલ્લંઘીને કરેલું તપ અથવા પચ્ચખાણ. निश्चित समय का उल्लंघन करके किया हुआ तप अथवा प्रत्याख्यान. (पच्चखाण) austerity or vow practised after the time fixed for it has elapsed. "सोदाइंतवोकम्मं पडिवज्जइ तं अइच्छिए काले एवं पच्चखाणं अइक्कंतं होइं नायव्वंति" ठा० १०; भग० ७, २; प्रव० १८७; —**चारि.** त्रि० (-चारिन् ) મર્યાદાનું ઉલ્લંઘન કરી વિચરનાર–વર્તનાર. मर्यादा को उलांघ कर चलने वाला. (one) who violates prescribed rules of conduct; a transgressor. " कालाइक्कंतचारिणो जइवि" प्रव० ७८४;

**अइक्कंत.** त्रि० ( अतिकान्त ) અતિમનોહર; અતિ સુંદર. बहुत सुन्दर; परम मनोहर. Very charming. पराह० १, ४;

√ **अइक्कम.** धा० I. (अति+क्रम्) અતિક્રમણ કરવું; ઉલ્લંઘન કરવું. उलांघना. To transgress; to violate.

अइक्कमइ. भग० १, ६; ५, २; ६; पिं० नि० १६४; ओव० ३८;

अइक्कमंति. कप्प० ६, ६३;

अइक्कमेज्जा. वि० वेय० ५, ४१;

अइक्कम्म. सं० कृ० गच्छा० ५;

अइक्कमित्तु. सं० कृ० दस० ५, २, ११;

अइक्कममाण. भग० १, ६;

**अइक्कमंत.** व० कृ० पिं० नि० १८४; प्रव० ८४६;

**अइक्कम.** पुं० ( अतिक्रम ) લીધેલ વ્રત–પચ્ચખાણ અથવા પ્રતિજ્ઞા ભાંગવાનો સંકલ્પ–ઇચ્છા કરવી, કે અનુમોદન કરવું તે. लिये हुए व्रत की प्रतिज्ञा का भंग करना या उसका अनुमोदन करना. A thought or an inclination to violate a vow or a self-imposed oath; approval of such thought or deed. "आहा कम्माणिमंतण; पडिसुणमाणे अइक्कमो होइ" पिं० नि० १७६; वेय० ५, ६; पंचा० १, ३२; ठा० ३, ४; दस० ५, २, २५; [ २ ] ઉલ્લંઘન કરવું; અતિક્રમણ કરવું. उलांघना; अतिक्रमण करना. violation; transgression. आव० ४, ६;

**अइक्कमणिज्ज.** त्रि० ( अतिक्रमणीय ) ઉલ્લંઘન કરવા યોગ્ય. उल्लंघन करने योग्य. Fit to be transgressed. सूय० २, ७, ८१;

**अइगअ.** त्रि० ( अतिगत ) એકવાર મરી ફરી તેમાંજ ઉત્પન્ન થયેલ; અતિશય–વારંવાર ઉપજેલ. एक वार मर के फिर उसी में उत्पन्न हुआ; वारंवार उत्पन्न हुआ. Reborn in the same species; born frequently. उत्त० १०, ५;

**अइगंतूण.** सं० कृ० अ० ( अतिगम्य ) ઉલ્લંઘીને. उलांघकर. Having transgressed. विशे० ६०४;

√**अइगच्छ.** धा० I. ( अति+गम् ) ઉલ્લંઘન કરવું. उलांघना. To transgress. **अइगच्छइ.** दसा० ५, २७;

**अइगच्छमाण.** व० कृ० नाया० १;

**अइगमण.** न० ( अतिगमन ) જવા આવવાનો. માર્ગ. आने जाने का मार्ग. Way in or way out. नाया० २;

**अइगुण.** पुं० ( अतिगुण ) અતિશય-પ્રભાવ વાળા ગુણ. अतिशय-प्रभाव वाला गुण. Highly powerful quality. उत्त० ३१, २०;

**अइचिंत.** त्रि० ( अतिचिन्त ) અત્યન્ત ચિન્તાયુક્ત. अतिशय चिंतायुक्त. Full of excessive anxiety. नाया० १;

√**अइच्छ.** धा० I. ( * अति-गच्छ्+गम् ) પામવું; પ્રાપ્ત કરવું. प्राप्तकरना; पाना. To obtain. ( २ ) અતિક્રમણ કરવું. अतिक्रमण करना. to pass over.

**अइच्छइ.** ओघ० नि० ५१८;

**अइच्छंत.** व. कृ. उत्त० २६, ५;

* **अइच्छिअ–य.** त्रि० ( अतिक्रान्त ) અતિક્રમણ કરેલ; અન્યત્ર ગમન કરેલ. अतिक्रमण किया हुआ; अन्यत्र गया हुआ. Transgressed; gone elsewhere. पिं० नि० २८८; उत्त० ३३, २४; क० प० १, ३५; ( २ ) અતિક્રમણ કરેલ; ઉલ્લંઘન કરેલ. अतिक्रमण किया हुआ; उल्लंघन किया हुआ. transgressed; violated. "जेसिं तु विउला सिक्खा मूलियंते अइच्छिया" उत्त० ७, २१;

**अइंजाअ.** पुं० ( अतिजात–अतिक्रान्तो जातं जातिं जनकं वा अतिजातः ) બાપ કરતાં અધિક પરાક્રમી પુત્ર; જાતિ, કે પિતા કરતાં વધારે સંપત્તિ અને કીર્તિ મેળવનાર પુત્ર. जाति, अथवा पिता की अपेक्षा अधिक संपत्ति और कीर्ति प्राप्त करने वाला पुत्र. A person who is more renowned than his father or any other person of his own community. ठा० ४, १; ( २ ) વિજાતીય; ભિન્નજાતીય. विजातीय; भिन्नजाति वाला. of a different caste or class.. "जे भिक्खू वत्थं अइजाएणं गहेइ गहंतं वा साइज्जइ" निसी० १, ५७;

**अइजागरण.** न० ( अतिजागरण ) ઘણું જાગવું તે; ઘણો ઉજાગરો કરવો. बहुत जगना. Excessive vigil. नाया० १६;.

**अइजायमाण.** व० कृ० त्रि० ( * अतियात् ) આવતું. आता हुआ. Coming. दसा० १०, ३;

**अइट्ठभद्दंत.** त्रि० (अतीष्टभद्रान्त–अत्यन्तमिष्टो-भद्रोऽन्तःपरिणामो यस्य तत् ) અત્યન્ત ઇષ્ટ અને કલ્યાણ કારી જેનું પરિણામ છે એવું. अत्यन्त इष्ट और कल्याणकारी परिणाम वाला. Productive of very desirable and wholesome results. दसा० १०, १;

**अइण.** न० ( अजिन ) ચામડું; ચર્મ. चमड़ा. Leather; skin. सू० प० २०;

**अइणिच्चल.** त्रि० (अतिनिश्चल ) અત્યન્ત દઢ–ચલાયમાન ન થાય તેવું. अत्यन्त दृढ़. Very firm; highly constant. पंचा० १४, ३७;

**अइणिद्धमहुरत्त.** न० ( अतिस्निग्धमधुरत्व ) જે વચનમાં અત્યન્ત સ્નિગ્ધતા અને મધુરતા ઘી ગોળની માફક રહેલ છે એવા તીર્થંકરના વચનનો અતિશય; તીર્થંકરની વાણીનો ૧૯ મો અતિશય. तीर्थंकर की वाणी का १६वाँ अतिशय, कि जिससे वाणी में अत्यन्त माधुर्य्य होता है. Extraordinary loveliness and sweetness of the speech of Tīrthaṃkaras; the 19th superhuman virtue of Tīrthaṃkaras' speech. सम० ३५;

√ **अइतुट्ट.** धा० I. (अति×त्रुट् ) એકદમ તોડવું; તોડી નાખવું. एक दम तोड़ देना. To break off.

**अइतुट्टंति.** सूय० १, १, २, २२;

**अइतेया.** स्त्री० ( * अतितेजा–अतितेजस् ) ચતુર્દશી; ચૌદશની રાત્રિનું નામ. चतुर्दशी की रात्रि का नाम. The night of the fourteenth day of the bright half of a month. जं० प० ७, १५२;

**अइत्था.** स्त्री० ( अदित्सा ) ભિક્ષા ન આપવાની ઇચ્છા. भिक्षा न देने की इच्छा. Unwillingness to give alms. विशे० ३५४;

**अइत्थावणा.** स्त्री० ( अतिस्थापना ) ઉલ્લંઘન કરવાયોગ્ય કર્મસ્થિતિ; અબાધાકાલ ઉપરાંતની કર્મસ્થિતિ. उल्लंघन करने योग्य कर्मस्थिति; अबाधाकाल के बाहिर की कर्मस्थिति. State of Karma after its fructification. "होइ अबाहा अइत्थावणाओ" क० प० ३, १;

**अइत्थिय.** त्रि० ( अतिस्थित ) ઉલ્લંઘન કરી રહેલ. उलांघकर ठहरा हुआ. Gone beyond; transcended. दसा० ६, ३३;

**अइथणी.** स्त्री० ( अतिस्तनी ) મોટા સ્તન વાળી સ્ત્રી. बड़े स्तन वाली स्त्री. A woman with big breasts. पिं० नि० ४१८;

**अइदंपज्ज.** न० (ऐदम्पर्य) તાત્પર્ય; ભાવાર્થ ગર્ભિત તત્વ. सारांश; तात्पर्य. Gist; purport. पंचा० १४, १०;

**अइदीह.** त्रि० ( अतिदीर्घ ) ઘણું લાંબું. बहुत लंबा. Excessively long. विशे० ५१६; —**कालण्णु.** त्रि० (–कालज्ञ ) ઘણા લાંબા કાળને જાણનાર. बहुत लंबे काल को जानने वाला. one whose knowledge extends over a very long period of time. विशे० ५१६;

**अइदुक्ख.** न० ( अतिदुःख ) ઘણું દુઃખ; અત્યન્ત અસાતા. बहुत दुःख; अत्यंत असाता. Excessive pain or misery. सूय० १, ५, १, २१;

**अइदुल्लह.** त्रि० (अतिदुर्लभ) અત્યન્ત મુશ્કેલીથી પ્રાપ્ત થાય તેવું. अत्यंत कठिनाई से प्राप्त होने योग्य. Very rare; very difficult

to obtain. गच्छा० ६१;

**अइदुस्सह.** त्रि० ( अतिदुःसह ) અત્યન્ત દુઃસહ; ઘણી મુશ્કેલીથી સહન થાય તેવું. अत्यन्त दुःसह; बड़ी कठिनाई से सहन करने योग्य. Extremely unbearable. उत्त० १६, ७३;

**अइदूर.** त्रि० ( अतिदूर ) અતિદૂર-ઘણે છેટે; વેગળું. बहुत दूर. Very far. उत्त० १, ३४; ओव० २७; ३२; उवा० ७, २०८;

**अइदूसमा.** स्त्री० (*अतिदुष्षमा) દુષ્ષમ-દુષ્ષમ નામે અવસર્પિણી કાલનો છઠો અને ઉત્સર્પિણી નો પહેલો આરો. दुःषम-दुःषम नामक अवसर्पिणीकाल का छठा भेद और उत्सर्पिणी काल का पहिला आरा. The first division ( Ārā ) of Utsarpiṇī and the sixth division ( Ārā ) of Avasarpiṇī named Dussama Dussama. कालो अइदूसमाएवि" प्रव० १०५१;

**अइधाडिय.** त्रि० ( अतिधाडित ) ભમાવેલું. ठगाया हुआ; छला हुआ. Misled; deceived. पण्ह० १, ३;

**अइधुत्त.** त्रि० (अतिधूर्त-अतीव प्रभूतं धूर्तमष्टप्रकारं कर्म यस्य सः ) ભારેકર્મી; બહુલ કર્મી. बहुकर्मी; बडा धूर्त; आठ प्रकार के कर्मों में तल्लीन. One excessively absorbed in the eight sorts of Karma; a rogue. सूय० २, २, ५६;

**अइनीअ.** त्रि०( अतिनीच ) અતિનીચું સ્થલ; ઊંડું ભોંયરૂ વગેરે. बहुत नीचा स्थान; गहरा भोंयरा वगै़रह. A very low place; an underground cellar or cavity. उत्त० १, ३४;

**अइपंडुकंबलसिला.** स्त्री० ( अतिपाण्डुकम्वलशिला ) મેરૂપર્વત ઉપરની દક્ષિણદિશા તરફની અભિષેક શિલા. मेरु पर्वत के ऊपर की दक्षिण दिशा की अभिषेक शिला. Name of a stone, situated in the southern direction of the mountain Meru on which the birth ceremony of a Tīrthaṃkara is performed. " दो अइपंडुकंवलसिलाओ " ठा० २, १; जं० प० २;

**अइपडागा.** स्त्री० ( अतिपताका ) પતાકા ઉપર પતાકા; ધજા ઉપર ધજા. ध्वजा पर ध्वजा; अतिपताका. A flag above a flag. नाया० १; ओव०

**अइपरिणाम.** पुं० (अतिपरिणाम-अति व्याप्त्या परिणामोऽर्थं परिणमनं यस्य सोऽतिपरिणामः) શાસ્ત્રમાં બતાવેલ અપવાદકરતાં પણ વધારે અપવાદનો આશ્રય કરનાર; ઉત્સૂત્રમતિવાળો. शास्त्रोक्त अपवाद से भी अधिक अपवाद का आश्रय करने वाला; उत्सूत्रमति वाला. One who stretches the meaning of the scriptures in the matter of exceptions allowed therein. विशे० १२६२;

**अइपास.** पुं० (अतिपार्श्व) ભરતક્ષેત્રના કુંથુનાથસ્વામીના સમકાલીન ઇરવત ક્ષેત્રના તીર્થંકરનું નામ. भरतक्षेत्र के तीर्थंकर कुंथुनाथस्वामी का समकालीन इरवतक्षेत्र का तीर्थंकर. Name of the Tīrthaṃkara of Iravata Kṣetra, being a contemporary of Kunthunātha of Bharata-Kṣetra. सम० ८४;

**अइपासंत.** त्रि० ( अतिपश्यत् ) અસાધારણ દૃષ્ટિએ જોનાર. असाधारण दृष्टि से देखने वाला. One who sees with an extraordinary sight. सूय० १, ३, ४, १४;

**अइप्पमाण.** त्रि० ( अतिप्रमाण ) પ્રમાણ(માપ) થી વધારે. प्रमाण (माप) से अधिक. Exceed-

ing proper measure. पिं० नि० ६४७;

**अइप्पसंग.** पुं० ( अतिप्रसङ्ग ) અતિપરિચય કરવો તે. अति परिचय करना. Too much familiarity or acquaintance. पंचा० १०, २१; ( २ ) અતિવ્યાપ્તિ; લક્ષ્યને મુકી લક્ષ્યથી બ્હાર લક્ષણનું જવું તે. अतिव्याप्ति लक्षण का दोष; लक्ष्य को छोड़ कर लक्ष्यान्तर में भी जाने वाला. the logical defect of a definition being too wide पंचा० ६, ६;

**अइबल.** पुं० ( अतिबल ) આવતી ચોવીસીના પાંચમા વાસુદેવનું નામ. आगामी चोवीसी के पांचवें वासुदेव का नाम. Name of the fifth Vāsudeva of the next cycle. सम० ५ ( २ ) ભરતચક્રીનો પૌત્ર; મહાયશાનો પુત્ર. भरतचक्रवर्ती का पौत्र; महायशा का पुत्र. grandson of Bharata Chakra vartī and son of Mahāyaśā. ठा० ८, १; ( ३ ) અતિબલવાન્; ઘણી શક્તિવાળું. अत्यन्तबलवान्; अमितशक्तिशाली. very powerful; strong. ओव० ६६;

**अइभद्दय.** त्रि० ( अतिभद्रक ) જેનું દર્શન ઘણું સારૂં હોય તે. जिसका दर्शन बहुत अच्छा हो वह. One whose sight is very auspicious. नाया० १६;

**अइभार.** पुं० (अतिभार) હદ ઉપરાંતનો ભાર. मर्यादा से अधिक भार. Excessive burden. "अइभारो न आरोवेयव्वो" उवा० १, ४५; प्रव० २७५; पंचा० १, १०; ( २ ) પહેલા અણુવ્રતનો ચોથો અતિચાર. पहिले अणुव्रत का चौथा अतिचार. The fourth Atichāra of the first Aṇuvrata. उवा० १, ४५;—रोवण. न० (-रोपण ) અતિભાર ભરવો તે; શ્રાવકના પહેલા વ્રતનો ચોથો અતિચાર. अतिभार लादना; श्रावक के पहिले व्रतका चौथा अतिचार. overloading; the first Atichāra of the first vow of a Jaina layman. प्रव० २७५;

**अइभूमि.** स्त्री० ( अतिभूमि ) જે જગ્યા ઉપર સાધુઓને જવા માટે ગૃહસ્થની મનાછે તે જગ્યા. जिस स्थान में साधुओं को जाने के लिये गृहस्थ की मनाही हो वह स्थान. The place where Sādhus are forbidden to go by the laity. दस० ५, १, २४;

**अइभोयण.** न० ( अतिभोजन ) ઘણું ભોજન કરવું તે; ઘણું ખાવું તે. बहुत भोजन करना; बहुत खाना. Eating too much; gluttony. नाया० १६;

**अइमंच.** पुं० ( अतिमञ्च ) માંચા ઉપરનો માંચો. अतिमञ्च; पलंग पर पलंग. A cot upon another cot. "मंचाइमंचकलियं" ओव.

**अइमट्टिया.** स्त्री० ( अतिमृत्तिका ) માટીની ગાર; કાદવ. कीचड़. Mud. जीवा० ३;

**अइमत्त.** त्रि० ( अतिमात्र ) માત્રા–પરિમાણ ઉપરાંતનું. मात्रा–परिमाण से अधिक. Beyond proper measure. " नाइमत्तं तु भुंजेज्जा " उत्त० १६, ८; आया० २, १५, १७८;

**अइमाण.** पुं० ( अतिमान ) અત્યન્ત અભિમાન; સુભૂમચક્રવર્તીની માફક ઘણું અભિમાન કરવું તે. बहुत अभिमान; सुभूमचक्रवर्त्ती के समान बहुत अभिमान करना. Inordinate pride; e. g. like that of Chakra vartī Subhūma. सूय० १, ८, १८;

**अइमाय.** त्रि० ( अतिमात्र–मात्रामतिक्रान्तोऽतिमात्रः ) પ્રમાણ ઉપરનું; હદ ઉપરાંતનું.

